त्रिपाद के ऊर्ध्वगमन तथा एकपाद के अधोऽवस्थान का स्पष्ट उल्लेख मिलता है, इस मन्त्र में—

'त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुषः पादोऽस्येहाभवत् पुनः ।'
—( ऋग्वेद १०।६०।४ )

त्रिपाद्विभूति के ही अन्तंगत विष्णु के परमपद की स्थिति है। एकपाद लीलाविभूति है भगवान् की और त्रिपाद है—नित्यविभूति। अनन्तकोटि ब्रह्माण्ड से समन्वित प्रकृति एकपाद्विभूति के अन्तंगत है। बीच में जो व्यवधान है, उसी का नाम 'विरजा' है। यह विरजा लोकालोक पर्वत के उस पार विराजमान है। पौराणिक कल्पनानुसार सप्तद्वीपा वसुमती का अन्तिम द्वीप पुष्कर द्वीप है, स्वादु जलवाले समुद्र द्वारा वेष्टित है। इसी स्वादिष्ट जलात्मक समुद्र से आगे लोकालोक पर्वत की स्थिति है, जो इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को वेष्टित कर अवस्थित हैं। इस पर्वत के इधर तो प्रकाश की सत्ता है और उधर अन्धतामिस्त्र, घोर अन्धकार का साम्राज्य है। प्रकाश वाले पक्ष से वह दृष्टिगोचर होता है ( लोक्यते इति लोकः ) और अन्धकार वाले पक्ष से वह दृष्टिगोचर ही नहीं है, फलतः वह 'अलोक' भी हैं ( न लोक्यते इति अलोकः )। इसी द्विविध परिस्थिति के कारण वह यथार्थनामा 'लोकालोक' पर्वत है। कालिदास ने यज्ञ करने से प्रसन्नचित्त होने वाले ( इज्याविशुद्धात्मा ) तथा अपत्याभाव के कारण विषण्ण होने वाले ( प्रजालोपनिमीलित ) राजा दिलीप की तुलना के लिये प्रकाश तथा अप्रकाश होने वाले 'लोकालोक' पर्वत को चुना है—

सोऽहमिज्याविशुद्धात्मा प्रजालोपनिमीलितः ।
प्रकाशश्चाप्रकाशश्च लोकालोक इवाचलः ।।
( रघुवंश १।६८ )

महाकवि माघ ने भी शिशुपालवध ( १६।८३ ) में सूर्य की किरणों को लोकालोक पर्वत के द्वारा व्याहत होकर नहीं फैलने का निर्देश किया है। यह पर्वत इतना ऊँचा है कि सूर्य की किरणें इसे पारकर दूसरी ओर के लोक को प्रकाशित ही नहीं कर सकतीं। इसीलिये तो उधर घना अन्धकार है। इस अन्धकार के आगे विरजा नदी की स्थिति है। पद्मपुराण (उत्तर खण्ड, २५५ अ. ) के अनुसार विरजा प्रधानलोक अर्थात् प्राकृतलोक तथा परमलोक के बीच में विराजमान है—

प्रधानपरमव्योम्नोरन्तरे विरजा नदी ॥ ५७ ॥
वेदाङ्गस्वेदजनिततोयैः प्रस्त्राविता शुभा ।
तस्याः पारे परे व्योम्नि त्रिपाद्भूतं सनातनम् ॥ ५८ ॥

'वेदों के अङ्ग-स्वेद से उत्पन्न जलों से वह प्रवाहित होती है'—इस वाक्य का तात्पर्य अध्यात्म प्रेमी वैष्णवों द्वारा विवेचनीय है।

विरजा का ही अपर नाम 'कारणसलिल' है, जो इस ब्रह्माण्ड को आच्छादित किये रहता है। श्रीमद्भागवत ( १० स्कन्ध, ८९ अध्याय ) में भगवान् अर्जुन के साथ ब्राह्मण के मृत पुत्र के अन्वेषण के लिये वैष्णवधाम में पधारते हैं। वहाँ इस तथ्य का विस्तृत विवरण है। लोकालोक के अनन्तर गाढ़े अन्धकार को भगवान् श्रीकृष्ण सुदर्शन के द्वारा दूर करते हैं ( १०।८९।५१ )। तथा वे ऐसे सलिल में प्रवेश करते हैं जो बलवान् आँधी के कारण भयानक लहरों से नितान्त क्षुब्ध होता है—

ततः प्रविष्टः सलिलं नभस्वता
बलीयसैजद् बृहदूर्मिभूषणम् । ( १०।८९।५३ )

इस सलिल को श्रीधर स्वामी 'कारणवारि' की संज्ञा देते हैं। फलतः भागवत की यही विरजा नदी है।

### ( ङ ) वैकुण्ठधाम

विरजा के अनन्तर 'परम व्योम' अथवा 'वैकुण्ठलोक' विराजमान रहता है। इस लोक का बड़ा ही विशद विवरण वैष्णव पुराणों में, विशेषतः पद्म-पुराण ( उत्तरखण्ड २५५–२५६ अ० ) में उपलब्ध होता है। वही है—विष्णु का परमपद, जो अमृत, शाश्वत, नित्य, अनन्त, शुद्ध, सत्त्वमय, दिव्य तथा अक्षर आदि विशेषणों से विभूषित किया जाता है। वह अनन्तकोटि सूर्य तथा अग्नि के वर्चस् के समान है। वह सर्ववेदमय है—जाग्रत, स्वप्न आदि दशाओं से वर्जित तथा सब प्रकार के प्रलयों से रहित। वही आनन्द का सागर है, जिसके विषय में गीता ( १५।६ ) कहती है—

न तद् भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः ।
यद् गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम ॥

वह मोक्ष रूप है; क्योंकि वहाँ प्रवेश होने के अनन्तर निवर्तन नहीं है। किसी प्रकार का बहाँ बन्धन नहीं है, अतः वह नित्य आनन्द धाम है। इस विशाल लोक के मध्य में दिव्य नगरी 'अयोध्या' है, जिसके चार दरवाजे

हैं । प्रतिद्वार पर दो-दो द्वारपालों से यह नगरी सुरक्षित है । यह नगरी रमणीय सुन्दर ललनाओं से विभूषित है । इसके मध्य में है—एक विशाल मण्डप, जिसके बीच में सिंहासन विद्यमान है, जिसकी संज्ञा 'योगपीठ' है । इसके मध्य में स्थित अष्टदल कमल की कर्णिका में भगवान् महाविष्णु नित्यानपायिनी महालक्ष्मी के साथ सर्वदा लीला में निरत रहते हैं । मूर्ति के दोनों ओर भूदेवी तथा लीलादेवी विद्यमान रहती हैं । इस कमल के आठों दल आठों दिशाओं में फैले हुए हैं, जिसके अग्रभाग पर स्थित अष्टमहिषी या अष्टशक्ति या अष्टगोपियाँ चामरादि से भगवान् की सेवा में निमग्न रहती हैं, जिन शक्तियों के नाम हैं—( १ ) विमला, ( २ ) उत्कर्षिणी, ( ३ ) ज्ञाना, ( ४ ) क्रिया, ( ५ ) योगा, ( ६ ) प्रह्वी, ( ७ ) सत्या तथा ( ८ ) ईशाना । यही है भगवान् श्रीकृष्ण का नित्य लीलाधाम, जहाँ वे अष्टगोपियों से सेवित श्रीराधारानी के संग में सदा सर्वदा लीलारस में निमग्न रहते हैं । यह अतिप्राकृत लोक है—दिव्य सौन्दर्य का निकेतन तथा आनन्द के कल्लोल का मणिमय धाम । इस वर्णनातीत लोक की एक झलक पुराणों के पृष्ठों में अपना दर्शन देती है ( द्रष्टव्य पद्मपुराण, उत्तरखण्ड, अ० २५६ श्लोक १७–४७ ) ।

यही है 'नित्य वृन्दावन'–जहाँ महारास निरन्तर निरवच्छिन्न, बिना किसी व्यवच्छेद के, सदा-सर्वदा चलता रहता है और जहाँ रासेश्वरी तथा रासेश्वरी की लोकातीत लीला की कथा सुनकर हम साधक अपने को धन्य मानते हैं । इस भौतिक वृन्दावन में होने वाले गोप, गोपी, गोसमुदाय, यमुना, गोवर्धन आदि समस्त लीलोपकरण उस नित्य वृन्दावन के इन उपकरणों की एक फीकी आभा उत्पन्न करते हैं—प्रातिनिध्य करते हैं। स्थानाभाव से केवल संकेत मात्र यहाँ किया गया है । जिज्ञासु जन 'महा-नारायणोपनिषद्' तथा 'गर्गसंहिता' में इसका विशिष्ट विशद विवरण देखने की कृपा करें ।

### ( च ) राधा का प्राकृत परिचय

वृन्दावनविहारी श्रीकृष्णचंद्र की प्रियतमा सर्वश्रेष्ठ गोपी का नाम राधा है । उनके भौतिक जीवन की घटनाएँ नितान्त स्वल्प हैं । ये वृन्दावन के समीपस्थ बरसाने के आभीरपति 'वृषभानु' नामक गोप की कन्या थी । इनकी माता का नाम कीर्तिदा था । जन्म इनका हुआ था भाद्रपद की शुक्ल अष्टमी चन्द्रवार को मध्याह्न की वेला में । और इसलिये आज भी उसी दिन

भक्तों के द्वारा 'राधा-जयन्ती' का समारोह बड़े उत्साह तथा लगन से मनाया जाता है। श्रीकृष्ण की बाललीलाओं में श्री राधा का अपूर्व योग था, परन्तु इसकी पूर्णाहुति हुई महारास में, जहाँ राधा का प्रथम मिलन, तदनन्तर विच्छेद और अनन्तर पुर्नमिलन सम्पन्न हुआ था। राधा का श्रीकृष्ण के लिये प्रेम सामाजिक बन्धन को उल्लंघित कर दिव्यभाव में -परिणित हो गया जो अक्रूर के द्वारा कृष्ण को मथुरा ले जाने पर भी बढ़ता गया। श्रीकृष्ण के साथ गोपीजनों का और श्रीराधा का पुर्नमिलन हुआ कुरुक्षेत्र में, जहाँ सूर्य-ग्रहण के अवसर पर श्रीकृष्ण यादवों के साथ द्वारिका से सदलबल पधारे थे और नन्दराय अपने गोप-गोपीजनों के संग वृन्दावन से आये थे। (भागवत १० स्कन्ध ८२–८३ अ०) यही मिलन राधा के साथ कृष्ण का अन्तिम मिलन था और इसलिये इसके अनन्तर दोनों की जीवनलीला पर पटाक्षेप होता है।

वृन्दावन की दिव्यभूमि में पनपने वाले वैष्णव सम्प्रदायों में राधावल्लभी, चैतन्य, वल्लभाचार्य तथा निम्बार्क मतों में—राधाकृष्ण की युगल उपासना आज सर्वत्र प्रचलित है, परन्तु किस सम्प्रदाय में राधा का प्रथमतः प्राकट्य सम्पन्न हुआ, इस तथ्य को इदमित्थं रूपेणं निर्णीत करना नितान्त कठिन है। वृन्दावन के रसमय वैभव का प्रथम गायक कविवर जयदेव को माना जाता है, जिन्होंने द्वादश शती के अन्तिम चरण में अपने अलौकिक रसमय काव्य 'गीत गोविन्द' में राधाकृष्ण की नित्यकेलि का मधुमय गायन किया। गीतगोविन्द से पूर्ववर्ती संस्कृत साहित्य में राधाकृष्ण के दिव्य प्रेम का संकेत यत्रतत्र उपलब्ध होता है। आचार्य आनन्दवर्धन ने (नवमी शती का मध्य भाग) ध्वन्यालोक में दो उदाहरण प्रस्तुत किये हैं जिनमें राधाकृष्ण की केलि का स्पष्ट संकेत है (निर्णय सागर सं० पृ० ७७ तथा पृ० २१४)। ध्वन्यालोक से लगभग एक सौ वर्ष पूर्व निर्मित 'वेणी संहार' नाटक की नान्दी में कालिन्दी के तट पर रास को छोड़कर जाने वाली केलि-कुपिता राधा का अनुगमन करने वाले श्रीकृष्ण के अनुनय का विशद उल्लेख है। महाकवि भास द्वारा प्रणीत 'बालचरित' नाटक में राधा के नाम का अभाव अवश्य है, परन्तु उस हल्लीसक (रास) का विशद वर्णन है, जिसकी राधा प्राणभूता थी। इस प्रकार जयदेव से पूर्ववर्ती संस्कृत काव्यजगत् में राधा कृष्ण की प्रेयसी के रूप में चिरपरिचिता थी।

प्राकृत साहित्य भी राधा के रमणीय रूप से परिचित है। हाल द्वारा

संग्रहीत गाथा छन्दों में निवद्ध 'गाहा सत्तसई' ( गाथा सातशती ) की अनेक गाथाओं में जहाँ श्रीकृष्ण की बाललीला का सरस वर्णन है, वहाँ राधा भी प्रेम की प्रतिमा के रूप में अंकित की गई है। राधा के नाम से अंकित यह गाथा साहित्यिक दृष्टि से बहुत ही सुन्दर तथा सरस है :—

मुहमारुएण तं कह्लगोरअं राहिआएँ अवणेन्तो।
एताणँ बल्लवीणं अण्णाणा वि गोरअं हरसि ॥ (१।८९)
( मुखमारुतेन त्वं कृष्ण गोरजो राधिकाया अपनयन्।
एतासां वल्लवीनामन्यासामपि गौरवं हरसि ॥ )

गाथा का भाव है कि है कृष्ण ! तुम अपने मुँह की हवा से, मुँह से फूंक मारकर राधिका के मुँह में लगे हुये गोरज ( धूलि ) को हटा रहे हो। इस प्रेम के प्रकाशन द्वारा तुम इन गोपियों का तथा दूसरी गोपियों का गौरव हर रहे हो। इस गाथा में 'गोरअं' शब्द दो संस्कृत शब्दों का समान प्राकृत रूप है—'गोरज' का तथा 'गौरव' का। इन विभिन्न अर्थों की समान रूप पद के द्वारा अभिव्यक्त कर प्राकृत कवि ने शाब्दिक चमत्कार निःसन्देह पैदा किया है। इस गाथा में साहित्य जगत् में राधा का निःसंदिग्ध प्रथम उल्लेख इसी गाथा में उपलब्ध होता है। हाल शालिवाहन के नाम से प्रथम शताब्दी में प्रतिष्ठानपुर में राज्य करते थे। फलतः राधा का साहित्य जगत् में आविर्भाव प्रथम शताब्दी से पूर्व की घटना नहीं मानी जा सकती।

पुराण साहित्य में राधा के उदय तथा विकास की रूपरेखा निश्चित की जा सकती है। श्रीमद्भागवत की रासपञ्चाध्यायी ( १०।३०।२४ ) में स्पष्टतः नहीं, केवल प्रकारान्तर से, कृष्ण की परम श्रेयसी का नाम राधा संकेतित करने वाला यह श्लोक इस विषय में ध्यातव्य है :—

अनया राधितो नूनं भगवान् हरिरीश्वरः।
यन्नो विहाय गोविन्दः प्रीतो यामनयद् रहः ॥

इस पद्य के आदि में कृष्ण की आराधिका गोपी का अभिधान राधा संकेतित किया गया है। परन्तु श्रीमद्भागवत में राधा नाम के विषय में स्पष्टोक्ति का अभाव क्यों है ? इसका उत्तर सहृदय व्याख्याकारों ने जो दिया है, वह रसिकों के लिये हृदययावर्जक अवश्य है।[1] इष्ट वस्तु की सम्पत्ति गोपन से, छिपाने से, ही सिद्ध होती है कुम्भकार के आँवा में सिद्ध पात्र के समान। मिट्टी के बर्तनों के ऊपर मिट्टी का मोटा लेप लगाकर ही आँवे में उन्हें सिद्ध करते हैं। यदि असावधानी से कोई अंश आवरण से

रहित हो जाय, भाप निकलने लगे तो वह अंश कच्चा ही रह जाता है, पककर सिद्ध नहीं होता । वही दृष्टान्त इस तथ्य का प्रतिपादक है :—

गोपनादिष्टसम्पत्तिः सर्वथा परिसिध्यति ।
कुलालपुटकेपात्रमन्तर्वाष्पतया यथा ।।

'विशुद्धि रसदीपिका' के अज्ञातनामा रचयिता की दृष्टि में व्यंजना के द्वारा मार्मिक अभिव्यक्ति के अभिप्राय से ग्रन्थकार ने अभिधा का आश्रयण नहीं लिया है । विपक्षी गोपियों से प्रसिद्धि पाने के हेतु तथा रसिकों के लिये व्यंजना के द्वारा नाम-सिद्धि के तात्पर्य से ही शुकमुनि ने अभिधा द्वारा राधा नाम का निर्देशन नहीं किया[1] ।

विष्णुपुराण का रास प्रसङ्ग भागवत के प्रसङ्ग की अपेक्षा मात्रा में न्यून है, परन्तु यहाँ भी राधा का नाम निर्दिष्ट नहीं है, केवल संकेतित ही है इस पद्य में :—

अत्रोपविश्य वै तेन काचित् पुष्पैरलंकृता ।
अन्यजन्मनि सर्वात्मा विष्णुरभ्यर्चितस्तया ।।

( विष्णुपुराण ५।१३।३५ )

इस श्लोक की अन्तिम पदद्वयी भागवत के 'अनया राधितः' के समान ही पदयोजना में है । राधितः या अराधितः के स्थान पर यहाँ तदर्थक 'अभ्यर्चितः' का प्रयोग किया गया है । इस प्रकार इन प्राचीन पुराणों में राधा नाम का गुह्य संकेत ही है, स्पष्ट अभिधान नहीं । पद्मपुराण ( पाताल खण्ड ) तथा ब्रह्मवैवर्तपुराण ( कृष्ण जन्म खण्ड ) ही राधातत्त्व के उन्मीलन-कर्त्ता महनीय पुराण है । इन दोनों पुराणों के विशिष्ट खण्डों में राधा की जीवनी, आविर्भाव, सौन्दर्य तथा प्रभाव का बड़ा ही सांगोपांग, विवरण उपलब्ध होता है । ये दोनों सम्मिलित रूप से राधा कृष्ण के तत्त्वोन्मीलन के विश्वकोष हैं । इनकी रचनाकाल का निःसन्धिग्ध परिचय न होने से अवान्तर कालीन १६वीं शती के वैष्णव सम्प्रदायों पर इनके प्रभाव का ऐतिहासिक मूल्यांकन नहीं किया जा सकता । गौड़ीय गोस्वामियों ने पुराणों में से केवल पद्मपुराण तथा मत्स्यपुराण में राधा की सत्ता मानी है । जीव गोस्वामी ने ब्रह्मसंहिता की टीका में 'राधा वृन्दावने' इति मत्स्यवचनात् लिखकर मत्स्यपुराणीय राधा विवरण से अपना परिचय अभिव्यक्त किया है ।

---

१. द्रष्टव्य भागवत के इस पद्य की विविध व्याख्यायें ।

( छ )

## उपनिषदों में राधा

वैष्णव उपनिषदों में राधा की महिमा के प्रतिपादक कतिपय उपनिषद् अवश्य उपलब्ध होते हैं। रूप गोस्वामी ने अपने प्रख्यात ग्रन्थ 'उज्ज्वलनीलमणि, में लिखा है कि गोपालोत्तर तापिनी उपनिषद् में राधा गान्धर्वी के नाम से विश्रुत हैं तथा ऋक् परिशिष्ट में राधा माधव के साथ कथित है :—

गोपालोत्तरतापिन्यां गान्धर्वीति विश्रुता।
राधेत्यृक्परिशिष्टे च माधवेन सहोदिता ।।

आज उपलब्ध राधोपनिषद्, राधिका तापनीयोपनिषद्, सामरहस्य उपनिषद् राधा के ही प्रतिपादक उपनिषद् हैं। परन्तु वैष्णव गोस्वामियों के ग्रन्थों में इनके उद्धरण और निर्देश का अभाव इनकी प्राचीनता सिद्ध करने में मुख्यतया बाधक हैं। 'ऋक् परिशिष्ट' में यह यन्त्र अवश्य उपलब्ध होता हैं :—

राधा या माधवो देवो माधवेनैव राधिका
विभाति भुवनेष्वा ।।

वैदिक संहिताओं में भी राधा शब्द सकारान्त 'राधस' तथा अकारान्त 'राधा' के रूप में उपलब्ध होता है। राधस् शब्द का बहुत प्रयोग ऋक् संहिता में उपलब्ध है, राधा का केवल दो तीन बार।

यस्य ब्रह्मवर्धनं यस्य सोमो
यस्येदं राधः स जनास इन्द्रः। ( ऋ० सं० २।१२।१४ )
स्तोत्रं राधानां पते गिर्वाहो वीर यस्य ते।
विभूतिरस्तु सूनृता ।।

यह मंत्र ऋग्वेद ( १।३०।५ ) सामवेद और अथर्ववेद ( २०।४।५।२ ) में इन तीनों वेदों में समान रूप से उपलब्ध होता है। 'संसिद्धि' अर्थ में राध् धातु से असुन् प्रत्यय से निष्पन्न राधस् शब्द निघण्टु ( २।१० ) में धन के नामों में पठित है। मेरी दृष्टि में राधः तथा राधा दोनों पदों की व्युत्पत्ति √राध वृद्धौ धातु से है जिसमें 'आ' उपसर्ग के योग से आराधयति क्रियापद निष्पन्न होता है। फलतः इन दोनों शब्दों का समान अर्थ है—आराधना, अर्चना या अर्चा। पौराणिक राधा वैदिक राधस् या राधा का व्यक्तिकरण है। राधा पवित्र तथा पुण्यतम आराधना की प्रतीक है। आराधना की उदात्तता उसके प्रेमपूर्ण होने में है। सच्ची आराधना तथा विशुद्ध प्रेम का

अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है। जिस आराधना में विशुद्ध प्रेम नहीं झलकता, जो उदात्त प्रेम के साथ सम्पन्न नहीं की जा सकती, वह सच्ची आराधना कहलाने की अधिकारिणी नहीं होती। इस प्रकार से राधा शब्द के साथ प्रेम के प्राचुर्य का, भक्ति की विपुलता का तथा भाव के उत्कर्ष का सम्बन्ध कालान्तर में जुटता गया और धीरे-धीरे राधा विशाल प्रेम की प्रतिमा के रूप में साहित्य तथा धर्म में प्रतिष्ठित हो गई।

( ज )

## राधातत्त्व का विमर्श

राधाकृष्ण का आध्यात्मिक तत्त्व पूर्णतया वैदिक है। श्रीकृष्ण शक्तिमान् है तथा राधा उनकी शक्ति है। क्षीर में धवलता, अग्नि में दाहिकाशक्ति तथा पृथ्वी में गन्ध के समान शक्ति तथा शक्तिमान् में अभेद सम्बन्ध है। शक्ति न तो शक्तिमान् को छोड़कर एक क्षण के लिये पृथक् रह सकती है और न शक्तिमान् ही अपनी शक्ति से विरहित होकर सामर्थ्यवान् हो सकता है। जैसा पहले कहा जा चुका है भगवान् श्रीकृष्ण अचिन्त्य अनन्त शक्तियों से सम्पन्न हैं, परन्तु इनमें तीन शक्तियाँ ही मुख्य मानी जाती हैं—( १ ) अन्तरंगा शक्ति ( चित् शक्ति अथवा स्वरूप शक्ति ); ( २ ) तटस्था शक्ति ( जीव शक्ति ); ( ३ ) बहिरंगा शक्ति ( माया शक्ति )। भगवान् के सच्चिदानन्द विग्रह होने के हेतु उनकी स्वरूप शक्ति एकात्मिका होने पर भी त्रिविधा होती है—( क ) सन्धिनी, ( ख ) संवित् तथा ( ग ) ह्लादिनी। संधिनी सत् का, संवित् चित् का तथा ह्लादिनी आनन्द का आश्रयण लेकर वर्तमान होती है। ह्लादिनी वह शक्ति है जिससे भगवान् स्वयं आनन्द का अनुभव करते हैं और दूसरों को आनन्द का अनुभव कराते हैं। ( ह्लादिनी च यया ह्लादते ह्लादयति च सा ह्लादिनी शक्तिः—सिद्धान्तरत्न ) ह्लादिनी शक्तिविकास की चरम काष्ठा है। फ़लतः यह भगवान् की समस्त शक्तियों की पूर्णता की द्योतिका है, क्योंकि भगवत् शक्तियों का पूर्णतम विकास इसी ह्लादिनी में दृष्टिगोचर होता है। इसीलिये यह सब शक्तियों में तथा स्वरूप शक्ति में भी मुख्य मानी गई है। राधा इसी ह्लादिनी शक्ति का नाम है। मधु में माधुर्य है, परन्तु मधु को उसका अनुभव नहीं होता। उसी प्रकार श्रीकृष्ण में आनन्द है, परन्तु उन्हें उसकी अनुभूति स्वतः नहीं होती। राधा ही वह अनुभूति-प्रदायिनी शक्ति है जिसके द्वारा श्रीकृष्ण को अपने में विद्यमान नैसर्गिक आनन्द का अनुभव होता है। वे

स्वयं आनन्द का अनुभव करते हैं तथा जीवों को वह आनन्द देते हैं, वही है राधा—सच्चिदानन्द भगवान् की ह्लादिनी शक्ति।

राधा महाभाव स्वरूपा है। प्रेम, स्नेह, मान, प्रणय, राग, अनुराग तथा भाव के रूप में क्रमशः उत्कर्ष पाता हुआ जिस विशिष्ट रूप में प्रतिष्ठित होता है वह वैष्णव शास्त्र में 'महाभाव' कहलाता है। यह प्रेम का चूडान्त विकास है। श्रीकृष्णविषयक प्रेम की अन्तिम कोटि प्रेमा कहलाती है :—

सम्यङ् मसृणितस्वान्तो ममत्वातिशयान्वित:।
भाव एव स सान्द्रात्मा बुधैः प्रेमा निगद्यते॥

(भक्तिरसामृतसिन्धु)

जब भाव या रति चित्त को अच्छी तरह से कोमल बना देती है, चित्त चिक्कण हो जाता है, तब साधक में श्रीकृष्ण के प्रति अतिशय ममता उत्पन्न होती है। राधारानी यही महाभावरूपा है। इस प्रकार शक्ति की दृष्टि से तथा प्रेम की दृष्टि से इन दोनों की चरम परिणति राधा में विद्यमान है।

ह्लादिनी शक्तिरूपा श्री राधा के साथ ही भगवान् नित्य वृन्दावन में नित्य लीला किया करते हैं। राधा को पाकर ही श्रीकृष्ण अपने यथार्थ आनन्द स्वरूप की अनुभूति करते हैं और इस प्रकार श्रीकृष्ण को आत्मस्वरूप की उपलब्धि के लिये राधा ही कारणभूता है। राधा भगवान् तथा भक्तों के बीच मध्यस्थता करती है। वे ईश्वर कोटि तथा जीवकोटि दोनों कोटियों में रसरूप तथा भक्तिरूप से अपने कार्य का विस्तार करती है। एक ओर वे राधा व्रजनन्दन श्रीकृष्ण के आनन्द की विस्तारिणी है, तो दूसरी ओर भक्तों के ऊपर भगवान् की करुणा को प्रवाहित करने में भी कारण बनती है। राधावाद के ये मुख्य तथ्य प्राचीन तन्त्रों में व्याख्यात शक्तिवाद के विकीर्ण विभिन्न तथ्य ही एकत्र कर प्रस्तुत किये गये हैं। गम्भीरता से विचार करने पर यही सिद्धान्त परिस्फुटित होता है कि प्रत्यभिज्ञादर्शन में जो शिव और शक्ति है, त्रिपुरामत में जो कामेश्वर और कामेश्वरी है, वे ही गौड़ीय वैष्णव दर्शन में कृष्ण और राधा है।

यही राधा और कृष्ण की युगल मूर्ति वैष्णव सम्प्रदायों में तथा उनके साहित्य में उपासना के निमित्त स्वीकृत की गई है। श्री चैतन्य, श्री वल्लभाचार्य तथा श्री निम्बकाचार्य के सम्प्रदायों में युगल उपासना की मान्यता होने पर भी कृष्णचरण का आश्रय प्रधान है, परन्तु राधावल्लभी सम्प्रदाय ही राधाचरण का आश्रय मानने वाला सम्प्रदाय है। राधाकृष्ण की निकुञ्ज लीला में भी इन सम्प्रदायों में सूक्ष्म पार्थक्य है।

उपासना का प्रकार—उपासना की पुष्टि के निमित्त ही साहित्य अपनी समृद्धि प्रदान करता है। वृन्दावनाश्रयी कृष्ण भक्तों में ही राधा केवल मान्य नहीं है, अपि तु दक्षिण भारत के वैष्णव मतों में भी वह कहीं 'गोपी' के नाम से और तमिल देश में 'नप्पिनै' के अभिधान से अपनी रसिकता का विस्तार करती हैं। समग्र भारत की प्रान्तीय भाषाओं में कृष्ण चरित्र के कीर्तन-प्रसङ्ग में राधा की अनुपम सुषमा, दिव्य प्रेम तथा उदात्त आनन्द का सरस प्रतिपादन उपलब्ध होता है। परन्तु राधालीला का कीर्तन तो व्रजभाषा तथा व्रजबुली का सर्वस्व है। संस्कृत में जयदेव का गीतगोविन्द पदावली साहित्य का प्रथम निदर्शन प्रस्तुत करता है जिससे तथा श्रीमद्‌भागवत की रसमयी गीतियों के स्फूर्ति तथा प्रेरणा लेकर विद्यापति ने मैथिली में, चण्डीदास, गोविन्ददास तथा ज्ञानदास ने व्रजबुली में, अष्टछाप के सूरदास, नन्ददास आदि ने, हितहरिवंश के द्वारा प्रतिष्ठित सम्प्रदाय के राधावल्लभी कवियों ने तथा निम्बार्की कवियो ने वज्रभाषा में केलि की अमृतमयी लीलाओं के चित्रण में अद्‌भुत प्रतिभा का परिचय दिया है तथा साहित्य को रसामृत से सिक्त बनाया है। तथ्य यह है कि राधा भारतीय भक्ति और अनुरक्ति की सर्वोत्तम अभिव्यक्ति है। वह भारतीय साधना और आराधना की चरम परिणति है। राधा को पाकर हमारा साहित्य धन्य हो उठा। प्रेमोत्कर्ष की दृष्टि से ऐसी अनुपम कल्पना संसार के इतर साहित्यों में खोज पाना आज भी दुष्कर है।

( झ )

## रासलीला का रहस्य

सच्चिदानन्द-विग्रह अखिल-रसामृत-सिन्धु 'तथा निखिल शृङ्गार-शिरोमणि भगवान् श्रीकृष्ण की ललित लीलाओं में रासलीला अपने माधुर्य तथा गाम्भीर्य के कारण सर्वातिशायी महत्व रखती है। यह लीला इतनी गम्भीर तथा रहस्यमयी है कि सामान्य भौतिक दृष्टि रखने वाले व्यक्ति के द्वारा उसकी कटु आलोचना की गई और यह कामलीला का एक जघन्य रूप बतलाई गई है, परन्तु तथ्य इससे नितान्त भिन्न है। रासलीला की तैयारी में व्रजगोपियों ने तीव्र साधना की थी और कात्यायनी देवी की विधिवत् अर्चना द्वारा अपने को भगवान् की भोग्या होने की अर्हता प्राप्त कर ली थी। शरद ऋतु की उस दिव्य पूनम की रात में श्रीकृष्ण ने अपनी सरस स्वरमयी वंशी द्वारा 'क्लीं' (काममन्त्र) फूंक कर गोपियों के हृदय को

बलात् अपनी ओर आकृष्ट किया था। भौतिक जगत् के समस्त विषयों को, अपने कमनीय कान्तों को, अपने प्राणप्रिय सन्तानों को, समग्र भोग्य पदार्थों को हृदय से तिलाञ्जलि देकर ही तो वे श्रीकृष्ण के इस वंशीनिनाद को सुनकर उनसे मिलने के लिये घर से निकल पड़ी थी। फलतः रासलीला जीव के पूर्ण समर्पण भाव का द्योतक है और 'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज' गीता के इस गुह्यतम उपदेश का रसमय भाष्य है। कृष्ण ने उनकी कठिन परीक्षा ली, दाम्पत्य प्रेम की मर्यादा का स्मरण दिलाया, और घर लौट जाने का आग्रह किया, परन्तु गोपियाँ अपने निश्चय से—समर्पण व्रत से—तनिक भी विचलित नहीं हुईं। तभी उन्होंने इन्हें स्वीकार किया। परन्तु उस स्वीकृति में इसलिये पूर्णता नहीं थी कि गोपियों को सामान्य स्वीकरण से भी अभिमान उठ खड़ा हुआ। उस अभिमान को तोड़ने के लिये ही भगवान् का अन्तर्धान हुआ। गोपियों ने तन्मनस्क होकर उनकी लीलाओं की तन्मयता में पड़कर अभिनय किया। गोपियों के निरभिमान आचरण से भगवान् प्रसन्न हुये और उनके साथ रमण किया। श्रीमद्‌भागवत की रासपञ्चाध्यायी (दशम स्कन्ध २९ अध्याय से लेकर ३३ अध्याय तक) की मार्मिक कथा की यही संक्षिप्त रूपरेखा है।

लीलापुरुषोत्तम श्रीकृष्ण अप्राकृत काम थे और इस लीला द्वारा गोपियों को अप्राकृत विशुद्ध प्रेमामृत का पान कराया। भक्तों ने रासलीला के रहस्य का वर्णन अनेक दृष्टियों से किया है। ध्यान देने की बात है कि श्रीमद्‌भागवत में वर्णित रास केवल रूपक तथा कल्पना नहीं है। यह सर्वथा सत्य है और उक्त वर्णन के अनुसार वैसे ही मिलन विलासादि रूप श्रृंगार का आस्वादन भी हुआ था। परन्तु यह प्राकृत नायक नायिका का मिलन न था। इसके नायक थे सच्चिदानन्द-विग्रह, परात्-पर पूर्णतम स्वाधीन स्वेच्छाचारी व्रजनन्दन श्रीकृष्ण और नायिका थी स्वयं ह्लादिनी-शक्तिरूपा राधा और उनकी काव्यव्यूहरूपा गोपियाँ। यह अप्राकृत लीला है—प्राकृत कामनाओं से दूर तथा प्राकृत वासनाओं के सम्पर्क से नितरां विहीन। गोपियाँ मन की नानाप्रकार की वृत्तियाँ है। अधोमुखी होकर वे व्यवहार का निर्वाह करती हैं और ऊर्ध्वमुखी होकर वे भगवान् का सान्निध्य लाभ करती हैं और अलौकिक आनन्द से जीव को तृप्त कर उसका जीवन धन्य बनाती है—'सर्वात्म समर्पण' करने पर प्रेमदान की मधुर शिक्षा देकर भगवान् का यह लीला विलास बड़े ही सुन्दर ढंग से प्रदान करता है। इसमें कलुषित काम का रंचक मात्र भी सम्बन्ध नहीं है। भागवत के हार्द का प्रकाशक यह पद्य सर्वथा मननीय है:—

एवं परिष्वङ्ग-कराभिमर्श-
स्निग्धेक्षणोद्दामविलासहासैः ।
रेमे रमेशो व्रजसुन्दरीभि-
र्यथार्भकः स्व-प्रतिबिम्ब-विभ्रमः ॥
( भागवत १०।३३।१७ )

इस पद्य का आशय है कि जैसे नन्हा सा बच्चा निर्विकार भाव से अपनी परछाई के साथ खेलता है, वैसे ही रमारमण श्रीकृष्ण कभी उन्हें अपने हृदय से लगा लेते हैं, कभी हाथ से उनका अङ्ग स्पर्श करते, कभी प्रेम-भरी तिरछी चितवन से उनकी ओर देखते, तो कभी लीला से उन्मुक्त हँसी हँसने लगते। इस प्रकार उन्होंने व्रजसुन्दरियों के साथ विहार किया। दृष्टान्त मूल भाव का सद्योद्योतक बतलाया जाता है। फलतः अर्भक की उपमा बतलाती है कि यह बच्चों का अपनी परछाई के साथ खेल था— निर्विकार, निरीह तथा नैसर्गिक। ऐसी विशुद्ध लीला में काम की गन्ध खोजते फिरना दुर्बुद्धों का काम है, सुबुद्धों का नहीं।

## आध्यात्मिक रासलीला

इस रासलीला का आध्यात्मिक रूप योगिजनों से सम्बन्ध रखता है। आध्यात्मिक रासलीला योगीजनों के चित में नित्य निरन्तर चलती रहती है। ध्यान देने की बात है कि मस्तक में स्थित सहस्रदल कमल ही वृन्दावन है। जिस प्रकार सहस्रदल कमल के समस्तदल अधोमुख होते हैं, उसी प्रकार वृन्दावन के वृक्षगण अधोमुखी बतलाये गये हैं ( वृन्दावनस्थास्तरवः सर्वे चाधोमुखाः स्थिताः )। फलतः दोनों में साम्य होना स्वाभाविक है। परमात्मा का केन्द्र स्थान है यही सहस्रदल कमल और प्रकृति का स्थान है मूलाधार चक्र। वहाँ जो सार्ध त्रिवलयाकार ( अर्थात् साढ़े तीन चक्र लगाये हुए आकार वाली ) कुण्डलिनी शक्ति रहती है, वही है त्रिगुणमयी प्रकृति या माया। कुण्डलिनी शक्ति ही शरीर की जीवनाधायक शक्ति है और उससे निकलने वाली शक्तियाँ मन में, इन्द्रियों में तथा समग्र शरीर में व्याप्त होकर अपना नाना कार्य निष्पन्न करती हैं। अधोमुखी कुण्डलिनी विषयोन्मुखी होती है। फलतः उसे ऊर्ध्वमुखी बनाकर सहस्रार में स्थित परमात्मा के साथ मिलन कराने से ही योगी के प्रयत्न सफल होते हैं। योगी योगक्रिया के बल पर षट्चक्रों का भेदन करता हुआ कुण्डलिनी शक्ति को परमात्मा से मिलाने

से अपने लक्ष्य की सिद्धि प्राप्त करता है। यह योगशास्त्र का वहुचर्चित विषय है। इसकी संगति रासलीला के तथ्यों के साथ स्वाभाविक रीति से सिद्ध होती है।

वृन्दावन में स्थित श्रीकृष्ण सहस्रारपद्म स्थित परमेश्वर हैं। वंशी की ध्वनि ओंकार का नाद है जिसे नादानुसन्धान के समय योगीजन सुना करते हैं। राधा ही कुण्डलिनी शक्ति हैं जिनकी सहचारिणी वृन्दा, विशाखा, ललिता आदि गोपियाँ धृति, क्षान्ति, स्मृति, अनुरूपा आदि अन्तः-करण की वृत्तियाँ हैं। वंशी की ध्वनि सुनकर राधा श्रीकृष्ण से मिलने के लिये चल पडती है। कुण्डलिनी के जागरण के अनन्तर षट्चक्रों का जाल अगली प्रकृति में विघ्न डालता है, जिससे उनका भेदन नितान्त आवश्यक होता है। गोपियों द्वारा श्रीकृष्ण की प्राप्ति में प्राप्त कष्टों के अनुरूप ही 'षट्चक्रभेदन' में कष्ट उठाने पड़ते हैं। चक्रभेदन से योगी को भी सिद्धि तथा तज्जन्य अभिमान का आविर्भाव होता है। हृदय स्थित अनाहत चक्र में आने पर योगी में तन्मयभाव उत्पन्न होता है ठीक गोपियों के तन्मयभाव के समान। अन्त में दोनों के मिलन से योगी को ब्रह्ममय जगत् का ज्ञान होता है। तथा उससे परम आनन्द प्राप्त होता है। रासलीला से उत्पन्न आनन्द का यही प्रतिरूपक है। इस प्रकार रासलीला का आध्यात्मिक रूप योगीजनों के लिये एक हृदयावर्जक तथ्य है—मननीय और माननीय।

यह रासलीला हृदयरोग ( कामवासना ) दूर करने की महौषधि है—यह व्यासदेव का ही कथन है ( भाग० १०।३३।४० ) भगवान् इन लीलाओं का विस्तार इस दृष्टि से करते हैं कि उनके श्रवण से जीव तन्मय हो जायें तथा अपने समस्त बन्धनों को दूर भगा दें। समर्पित जीवन वाले प्राणियों के 'प्रेमदान' की यह मधुर कथा है। रासपञ्चाध्यायी के अन्तिम पद्य (१०।३३।४०) में इस रासलीला की फलश्रुति व्यास जी ने इन शब्दों में दी है :—

भक्तिं परां भगवति प्रतिलभ्य कामं
हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेण धीरः ॥

अर्थात् इसके श्रवण और वर्णन से धीर व्यक्ति भगवान् के चरणों में परामक्ति की प्राप्ति करता है और बहुत शीघ्र वह अपने हृदय के रोग काम-विकार से छुटकारा पा लेता है।

भागवत के प्रमुख टीकाकार श्रीधर स्वामी का कथन है कि श्रृंगार रस

की कथा के बहाने यह रासपञ्चाध्यायी निवृत्ति मार्ग का उपदेश देती है, प्रवृत्ति का यहाँ तनिक भी स्थान नहीं :—

श्रृङ्गाररस-कथापदेशेन विशेषतो निवृत्तिपरेयं पञ्चाध्यायी ।

श्री सनातन गोस्वामी का कथन है कि इस रासलीला की रिरंसा ( रमणेच्छा ) ह्लादिनी शक्ति का अनादि विलास है । यह परम प्रेममयी है, काममयी नहीं :—

ह्लादिनी शक्ति विलास लक्षण परम प्रेममयी
एव एषा रिरंसा, न तु काममयीति ।।

रासलीला के व्याख्याता हैं निवृत्ति मार्ग में परिपूर्ण कामनारहित शुकदेव मुनि और श्रोता हैं मुमुक्षु परीक्षित जो अपने जीवन के अन्तिम क्षणों को भगवच्चिन्तन में बिताने के लिये व्यग्र हैं । भला यह कोई अवसर है कामलीला के व्याख्यान का, प्राकृत काम की प्रवृत्तिमयी कथा के विस्तार का ।

फलतः वक्ता तथा बोधव्य का वैशिष्ट्य, व्याख्यान के अवसर का औचित्य तथा मान्य टीकाकारों की उद्बुद्ध परम्परा—ये सब ही आधुनिक कुतर्की आलोचना की निःसन्दिग्ध तीव्र चुनौती है कि रासलीला कामप्रवृत्तिमयी न होकर कामनिवृत्तिपरक है ।

श्रीकृष्ण का लौकिक तथा अलौकिक चरित्र दोनों ही उदात्त तथा भव्य थे । उन्होंने जीवन का प्रत्येक क्षण विश्व के धर्म संस्थापन में ही बिताया, अन्याय का विनाश कर न्याय की वैजयन्ती फहराई । शासकों के अत्याचार से पीड़ित जनता के परम कल्याण का मार्ग प्रशस्त किया । वे कौरवों तथा पाण्डवों दोनों के कल्याण के इच्छुक थे और कौरवों को अन्याय के मार्ग से हटाने के लिये, भीषण युद्ध रोकने के लिये उन्होंने आक्लान्त प्रयत्न किया, स्वयं दूत कार्य का सम्पादन किया, समस्त क्लेशों को सहा, परन्तु सन्धि द्वारा शान्ति की स्थापना से तनिक भी विमुख नहीं हुये । अर्जुन जब युद्ध नहीं कर सका, तब उन्होंने न्याय के मार्ग पर ही उसे चलाया, गीता में उन्होंने कर्मयोग की शिक्षा ही नहीं दी, प्रत्युत स्वयं कर्मयोग को व्यवहार में प्रस्तुत किया ।

श्रीकृष्ण विश्व मानवों के कल्याणार्थ वे इस भूतल पर अवतीर्ण होने वाले सच्चिदानन्दविग्रह पूर्ण परात्पर साक्षात् भगवान् थे । संसार में व्याप्त अन्याय तथा अधर्म का अपहार अन्य साधनों से भी किया जा सकता था, तथापि श्रीकृष्ण का अवतार मानवों को 'अहैतुक प्रेमदान' की शिक्षा देने के लिये ही

हुआ था। भगवत्ता के दोनों पक्ष—ऐश्वर्य तथा माधुर्य—उनमें पूर्ण मात्रा में विद्यमान थे। उनकी लीलाओं में माधुर्य का मधुमय विन्यास, सौन्दर्य का सुभग सलोना रूप, प्रेम का अहैतुक विवरण, करुणा का दिव्य आलोक—सब का एकत्र एक काल में सुन्दर संयोग विश्व में एक अनहोनी घटना थी। व्रजेश्वरी राधा के साथ व्रजनन्दन कृष्ण का शृङ्गार विलास दिव्य लोक की एक मधुर आभा थी—उन्नत तथा उदात्त। इस प्रकार श्रीकृष्ण का लोक-रंजक रूप उतना ही आकर्षक और हृदयावर्जक था जितना उनका लोक-संरक्षक रूप। संस्कृत तथा भाषा के कवियों ने इन दोनों रूपों को अपने काव्यों में चित्रित कर जनता के सामने जिस मधुर साहित्य का सर्जन किया वह विश्व के साहित्य में भी एक स्पृहणीय वस्तु है। इस साहित्य की सम्पत्ति से ही हमारा भारतीय साहित्य मधुर रस से स्निग्ध और माधुर्य विन्यास से मण्डित है। श्रीमद्भागवत का यह कथन अर्थवाद न होकर तथ्यवाद है कि उत्तम श्लोक, उदात्तकीर्ति से सम्पन्न व्रजनन्दन श्रीकृष्ण का यशोगान सदा सर्वदा नूतन है, रम्य-रुचिर हैं, मानव हृदय के लिये सर्वदा महोत्सव है तथा मानव के शोक-सागर को सुखा देने के लिये सञ्जीवन औषध है :—

तदेव रम्यं रुचिरं नवं नवं
तदेव शश्वन्मनसो महोत्सवम्
तदेव शोकार्णवशोषणं नृणां
यदुत्तमश्लोक-यशोऽनुगीयते ॥

(भागवत १२।१२।४८९)



# प्रमाण-ग्रन्थावली

(मूल संस्कृतग्रन्थों का निर्देश पुस्तक के तत्तत् स्थानों पर किया गया है। अतः कलेवरवृद्धि के भय से उनका यहाँ उल्लेख नहीं किया जाता)।

## सामान्य ग्रन्थ


चन्द्रकान्त तर्कालंकार—वसुमल्लिक फैलोशिप लेक्चर ( ५ भाग, बंगला )।

करालप्रसन्न मुखोपाध्याय—तत्त्वज्ञानामृत ( ४ खण्ड, बंगला )।

नरसिंह चिंतामणि केलकर—हिन्दू तत्त्वज्ञान ( मराठी )।

नर्मदाशङ्कर मेहता—हिन्दी तत्त्वज्ञान नो इतिहास ( २ भाग-गुजराती )।

साधु शांतिनाथ—प्राच्यदर्शनसमीक्षा।

राहुल सांकृत्यायन—दर्शन-दिग्दर्शन ( प्रयाग )।

Maxmuller—Six Systems of Philosophy.

S. Ayengar—Outlines of Indian Philosophy.

S. N. Dasgupta—History of Indian Philosophy.

S. Radha Krishnan—Indian Philosophy.

Hiriyanna—Outlines of Indian Philosophy.

J. Sinha—Indian Psychology ( Perception ).

S. K. Maitra—Hindu Ethics. ( Calcutta Univ. )

Chatterjee and Dutt—Introduction to Indian Philosophy ( Calcutta )

J. N. Farquhar—Outline of Religious Literature of India ( Oxford )


## श्रौत दर्शन


कोकिलेश्वर शास्त्री—उपनिषदेर उपदेश ( ४ भाग बंगला )।

हीरेन्द्रनाथ दत्त—उपनिषद् ( ब्रह्मतत्त्व-बंगला )।

Gough—Philosophy of Upanisads.
Deussen—Philosophy of Upanisads.
Belvelkar and Ranade—Indian Philosophy ( Creative Period. ), Poona.
R. D. Ranade—Constructive Survey of Upanisadic Philosophy; Poona.
B. M. Barua—Pre-Buddhist Philosophy.
Hume—Thirteen Upanishads ( Introduction ).
Sen—Mystic Philosophy of Upanisads. ( Lucknow ).

## गीता दर्शन

लोकमान्य तिलक—गीता-रहस्य ( पूना ) ।
हीरेन्द्रनाथ दत्त—गीता में ईश्वरवाद ( प्रयाग ) ।
Aurobindo—Essays on Gita. ( 2 Series )
,, —Message of Gita.
Garbe—Introduction to Gita.
M. Rangacharya–Bhagavata Gita Lectures. (Madras)
V. G. Rele—Bhagavad Gita. ( Bombay )
M. N. Sarkar–Mysticism in Bhagavad Gita (Calcutta)
D. G. Vedeker—Bhagawad Gita ( Poona )
S. K. Prem—Yoga of Bhagawad Gita.
Saradananda—Religion and Philosophy of Gita.
D. Sharma—Lectures on Gita. ( Madras )

## चार्वाक दर्शन

G. N. Kaviraj—Theism in Ancient India ( S. B. studies Vol. II )
D. R. Sastri—A short History of Indian Materialism.
D. R. Sastri—Charvaka Sasthi. ( Calcutta )

## जैन दर्शन

Weber—Jain Canon ( Indian Antiquary Vol. XVII-XXI )
Buhler—The Indian Sect of Jainism.
C. R. Jain—The Practical Path.
H. Warren—Jainism.
महेन्द्रकुमार—जैनदर्शन ( काशी ) ।
Ghoshal—द्रव्यसंग्रह ( Introduction and Notes )
A. Chakravarti—पञ्चास्तिकायसार ( Introduction )
W. Schuring—Die Leher der Jains.
Mrs. Stevenson—The Heart of Jainism.
A. Sen—Schools and Sects in Jain Literature.
B. C. Law—Life and Teachings of Mahavira.
C. L. Shah—Jainism in North India.

## बौद्ध दर्शन

बलदेव उपाध्याय—बौद्ध दर्शन मीमांसा ( काशी ) ।
नरेन्द्रदेव—बौद्धधर्मदर्शन ( पटना ) ।
Oldenberg—Buddha.
Kern—Indian Budhism.
Yamakami Sogen—Systems of Buddhistic Thought. ( Calcutta )
Mrs. Rhys Davids—Buddhism.
,, —Buddhist Psychology.
A. B. Keith—Buddhist Philosophy.
Lala Hardayal—Bodhisattva.
N. Dutt—Spread of Buddhism.
Macgovern—Introduction to Mahayana Buddhism.
,, —Manual of Buddhist Philosophy.
D. Suzuki—Outlines of Mahayana Buddhism.
,, —Studies in Lankavatar Sutra.

Scherbastky—Central Conception of Buddhism.
" Conception of Buddhist Nirvana.
" Buddhist Logic ( 2 Vols. ).
Poussin—Way to Nirvana.
S. Mukerjee—Buddhist Philosophy of Universal Flux.
Nariman—Literary History of Sanskrit Buddhism.
Winternitz—History of Indian Literature ( Vol 2. ).
Law—History of Pali Literature ( 2 Vols. ).
भरतसिंह उपाध्याय—पालिसाहित्य का इतिहास ( प्रयाग )।
S. Dutt—Early Buddhism Monachism.
Eliot—Hinduism and Buddhism ( 2 Vols ).
Grimm—The Doctrine of the Buddhism.
Pratt—Pilgrimage of Buddhism
Obermiller—Buston's History of Buddhism,
B. Bhattacharya—Buddhist Esoterism.
Lounspery—Buddhist Meditation.

## न्यायवैशेषिक

Ui—The Vaishesika Philosophy.
Seal—Positive Sciences of the Hindus.
Faddigon—Vaishesika Philosophy.
Bodas—Tarka Sangraha
Keith—Indian Logic and Atomism.
Randle—Indian Logic in Early Schools.
Kuppu Swami—A Primer of Indian Logic. ( Madras )
J. C. Chaterjee—Hindu Realism ( Cambridge )
Gopinath Kaviraj—Bibliography of Nyaya Vaise'sika.
J. Sinha—Indian Realism.
S. C. Chaterjee—Nyaya Theory of Knowledge. ( Calcutta University )
Umesha Mishra—Conception of Matter. ( Allahabad )
फणीभूषण तर्कवागीश—न्याय परिचय (बंगला; कलकत्ता )।

## सांख्य-योग

S. N. Dasgupta—Study of Patanjali. ( Calcutta )
—Yoga as Philosophy and Religion.
Yoga Philosophy.—
A. B. Keith—Sankhya System.
Yajneshvara Ghosh—Sankhya and Modern Thought.
Yajneshvara Ghosh—A Study of Yoga.
Mazumdar—Sankhya Conception of Personality.
N. K. Brahma—Philosophy of Hindu Sadhana.
G. N. Kaviraj—योग परिचय ( कल्याण, योगाङ्क, पृ० ५१–६१ ) ।
,, —Causality : Sankhya.— Yoga View ( Saraswati Bhavan Studies Vol IV )
,, —The Life of a Yogi ( S. B. Studies Vol IX )
हरिहरानन्द आरण्य—सांख्यीय प्रकरणमाला ।
हरिहरानन्द—योगभाष्य ( हिन्दी अनुवाद, लखनऊ ) ।

## मीमांसा

G. N. Jha—Prabhakar School of Mimansa.
G. N. Jha—Mimansa Philosophy. (B. H. U., Varanasi)
Keith—Karma Mimansa.
P. N. Sastri—Introduction to the Purva Mimansa.
C. Raja—Introduction to the Brihati.
Ram Swami Sastri—Introduction to Tattvabindu.
Kaviraj—Mimansa Mss, in Govt. Skt. Library ( Saraswati Bhavan Studies, Vol. VI )
Kaviraja—Introduction to Tantravartika.
Sarkar—Mimansa Rules of Interpretation.

## अद्वैत वेदान्त

Paul Deussen—System of Vedanta.
K. C. Bhattacharya—Studies in Vedantism.

K. Sastri—Introduction to Advaita Philosophy.
K. Sastri—Realistic Interpretation of Shankar Vadant.
M. N. Sarkar—System of Vadantic Thought and Culture. ( Calcutta Univarsity )
M. N. Sarkar—Comparative Studies in Vedantism.
P. N. Mukhopadhyaya—Introduction to Vedant Philosophy ( Calcutta )
V. Kirtikar—Studies in Vedant ( Bombay )
D. M. Datta—Six Ways of Knowing.
S. K. Das—A Study of Vedant.
हारेन्द्रनाथ दत्त—वेदान्त रहस्य ( प्रयाग )।
Urquahart—Vedant and Modern Thought.
G. N. Jha—Sankara Vedant. ( Allahabad )
,, —Philosophical Discipline. ( Calcutta )
Mahadevan—Philosophy of Advaita. ( Madras )
कविराज—अद्वैत वेदान्त ( शांकरभाष्यानुवाद की प्रस्तावना; वाराणसी )।
बलदेव उपाध्याय—आचार्य शंकर ( प्रयाग )
बलदेव उपाध्याय—आचार्य सायण और माधव ( प्रयाग )।
Ghate—The Vedant. ( Poona )
Belvelkar—Vedant Philosophy. ( Poona )

## वैष्णव दर्शन

R. G. Bhandarkar—Vaisnavism, Śaivism and minor Sects.
Rai Choudhary—Early History of the Vaisnava Sect.
Bhagavat Kumar Goswami—Bhakti Cult in Ancient India.
Schrader—Introduction to the Pancharatra.
Gopinath Rao—History of S'rivaisnavas.
Govindacharya—Metaphysique of Mysticism.
V. Rangachary—Heritage of Indian Culture ( Vol. II, pp. 99–103 ).

S'rinivasachari--Ramanuja's Idea of the Finite.
S'rinivasachari—philosophy of Bhedabheda.
संतदास बावा—गुरुशिष्यसंवाद ( ब्रह्मविद्या )।
Umesha Mishra—Nimbarka Pholosophy.
Nagaraja Sharma—Reign of Realism in Indian Philosophy.
Padmanabhacharya—Life and Teachings of S'ri Madhava.
ब्रजनाथ शर्मा—वल्लभाचार्य और उनका सिद्धान्त।
Glasenapp—Philosophy of Madhva. ( German )
G. R. Krishna Rao—S'ri Madhva—Life and Teachings.
केदारनाथदत्त, भक्तिविनोद—जैनधर्म ( बं० )।
केदारनाथदत्त—श्रीचैतन्यशिक्षामृत ( बं० )।
गौर गोविन्दानन्द—साधन कुसुमांजलि ( बं० )।
गौर गोविन्दानन्द—कृपाकुसुमांजलि ( बं० )।
प्रभुदत्त ब्रह्मचारी—चैतन्यचरितावली ( ५ भाग )।
Kennedy—Chaitanya Movement. ( Calcutta )
S. N Mallick—Philosophy of Vaisnava Religion ( Lahore )
बलदेव उपाध्याय—भागवत सम्प्रदाय ( काशी )।

## शैव-शाक्ततन्त्र

C. Pillai—Studies in S'aiva Siddhanta.
S. Sundaram—S'aiva School of Hinduism.
N. Ayyar—Origin and Early History of S'aivism in South India.
S. S. Sasti—S'ivadvaita of S'ri Kantha.
J. C. Chatterjee—Kashmira S'aivism.
K. C. Pande—Abhinavagupta—An Historical and Philosophical Study ( Second Ed Varanasi, 1963. )

Woodroffe—Shakti and Shakta.
Woodroffe—Garland of Letters.
Woodroffe—Serpent power.
Woodrooffe and Mukhopadhyaya—World as Power Series.
नर्मदाशंकर मेहता —शाक्त सम्प्रदाय ( गुजराती ) ।
सतीशचन्द्र सिद्धान्तभूषण—कौलमार्ग रहस्य ( बँगला ) ।
P C. Chakravarti—Philosophy of Sanskrit Grammar.
Kaviraj—Some Aspects of Vir-Saiva Philosophy. ( S. B. Studies Vol. 2 )
—Notes on Pas'upata Philosophy. ( S. B. S. Vol. IX. )
Tripura Philosophy ( S. B. S. Vol. IX. )
गोपीनाथ कविराज—भारतीय संस्कृति और साधना ( २ भाग; प्रकाशक—विहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, १९६३ )
गोपीनाथ कविराज—तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्तदृष्टि (प्रकाशक वही, १९६३)
डा० कान्तिचन्द्र पाण्डेय—शैव दर्शनविन्दु (संस्कृत) ( संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १९६७ ) ।



# अनुक्रमणिका

## ब

### य



### र

### श

# उपाध्याय साहित्य

**धर्म, दर्शन और संस्कृति—**

| | |
|---|---|
| १ वैष्णवसम्प्रदायों का साहित्य और सिद्धान्त | ३०.०० |
| २ भारतीय धर्म और दर्शन | ३५.०० |
| ३ भारतीय दर्शन | ४५.०० |
| ४ भारतीय दर्शन सार | २५.०० |
| ५ बौद्ध दर्शन-मीमांसा | ३०.०० |
| ६ आर्य संस्कृति के आधार ग्रन्थ | ८.०० |
| ७ श्रीशंकराचार्य | १५.०० |
| ८ शंकर-दिग्विजय | १६.०० |
| ९ व्रत-चन्द्रिका | ४.०० |

**वैदिक एवं पुराण साहित्य—**

| | |
|---|---|
| १० आचार्य सायण और माधव | १०.०० |
| ११ वैदिक साहित्य और संस्कृति | २०.०० |
| १२ वैदिक कहानियाँ | १०.०० |
| १३ पुराण-विमर्श | ५०.०० |

**संस्कृतेतिहास और आलोचना**

| | |
|---|---|
| १४ कवि और काव्य | समाप्त |
| १५ संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त इतिहास | १५.०० |
| १६ संस्कृत साहित्य का इतिहास | ३०.०० |
| १७ संस्कृत वाङ्मय | समाप्त |
| १८ संस्कृत सुकवि समीक्षा | ४०.०० |
| १९ संस्कृत शास्त्रों का इतिहास | २०.०० |
| २० भारतीय वाङ्मय में श्रीराधा | १०.५० |
| २१ महाकवि भास | ५.०० |
| २२ भारतीय साहित्य शास्त्र ( दो भाग ) प्रत्येक | १५.०० |
| २३ संस्कृत आलोचना | ५.५० |
| २४ काव्यानुशीलन | ७.०० |

**सुभाषित एवं निबन्ध—**

| | |
|---|---|
| २५ सूक्ति मंजरी | १०.०० |
| २६ निबन्ध-चन्द्रिका | ५.०० |

**सम्पादित ग्रन्थ—**

| | |
|---|---|
| २७ सायण वेदभाष्य-भूमिका | यन्त्रस्थ |
| २८ भरत-नाट्यशास्त्र | यन्त्रस्थ |
| २९ नारायणतीर्थ-भक्तिचन्द्रिका | १०.० |
| ३० वररुचि-प्राकृतप्रकाश ( संजीवनी एवं सुबोधिनी टीका युक्त ) | ३७.७५ |
| ३१ भामह-काव्यालंकार | यन्त्रस्थ |
| ३२ नागानन्द नाटक (नवीन टीका) | ६.०० |

आचार्य श्री बलदेव उपाध्याय की

## नवीन कृतियाँ

●

### संस्कृत शास्त्रों का इतिहास

संस्कृत में निबद्ध शास्त्रों का इतिहास प्रामाणिक तथा सुबो । रीति से प्रस्तुत करने के लिए आचार्य उपाध्याय जी ने इस नवीन ग्रन्थ का निर्माण किया है। यहाँ आयुर्वेद, ज्योतिष तथा गणित, छन्दःशास्त्र, कोषविद्या, साहित्य-शास्त्र एवं व्याकरण की ऐतिहासिक पद्धति से विस्तृत समीक्षा की गई है तथा इनके उदय तथा अभ्यु..., उत्पत्ति और विकास का विश्लेषण बड़ी मार्मिकता से किया गया है। प्रामाणिक तथा गम्भीर विवेचन से सम्बलित यह ग्रन्थ नितान्त उपादेय तथा विश्वसनीय है। उच्च शिक्षा के छात्रों व अध्यापकों के अतिरिक्त सामान्य जिज्ञासुओं के लिए भी यह रुचिर ग्रन्थ एकान्त उपादेय एवं संग्रहणीय है।

आकार : डबल डिमाई, पृष्ठ सं० : ७०० मूल्य २०-००

### संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त इतिहास

इस ग्रन्थ में संस्कृत में निबद्ध महाकाव्य, गीतकाव्य गद्यकाव्य, कथा साहित्य, नाटक साहित्य एवं अलंकारशास्त्र का विशद वर्णन किया गया है। केवल इसी ग्रन्थ के अध्ययन से छात्र संस्कृत के विशाल साहित्य का संक्षेप में विशद परिचय पा सकते हैं। परीक्षा की दृष्टि से भी यह ग्रन्थ नितान्त उपादेय है। विभिन्न विश्वविद्यालयों के बी० ए०, एम० ए० और आई० ए० एस० के चुने प्रश्नों का संकलन इसे और भी उपयोगी बना रहा है। सुन्दर सुबोध शैली में निर्मित यह ग्रन्थ भारतीय विश्वविद्यालयों के शास्त्री, बी० ए० एम० ए० परीक्षाओं का पाठ्य ग्रन्थ है।

आकार : डबल डिमाई, पृष्ठ सं० : ३६०, मूल्य : १५-००

---

प्राप्तिस्थान—

**चौखम्भा ओरियन्टालिया**

प्राच्यविद्या एवं दुर्लभ ग्रन्थों के प्रकाशक तथा विक्रेता

पो० आ० चौखम्भा, पो० बा० नं० ३२

गोकुल भवन के० ३७/१०६, गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी-२२१००१ ( भारत )

शाखा—बंगलो रोड, ९ यू० बो० जवाहरर नगर

दिल्ली-११०००७

फोन : ..२१६१७